अंगुलिनिर्देश द्वारा अध्यात्म राज्य दिखाया गया है। तत्पश्चात् योग और साङ्ख्य की ज्ञान भूमियों में प्राकृतिक और अप्राकृतिक दोनों राज्यों की सीमा में बिठाकर दोनों का स्वरूप, दोनों की पृथक्ता और अध्यात्म राज्य का लक्ष्य साक्षात् कराया गया है। और कर्म्ममीमांसा दैवीमीमांसा और ब्रह्ममीमांसा की तीन ज्ञानभूमियों में विराट् ईश और ब्रह्मभाव का यथाक्रम साक्षात् अनुभव करा दिया गया है।

तटस्थज्ञान और स्वरूपज्ञान के विचार से दो ही विचारशैली वेदों में बहुधा प्रकाशित हैं, वे ही सांख्यशैली और वेदान्तशैली के नाम से अभिहित होती हैं। श्रीगीताजी में श्रीभगवान् ने कहा है किः—

इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते ।
एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञमिति तद्विदः ॥
क्षेत्रज्ञं चाऽपि मां विद्धि सर्व्वक्षेत्रेषु भारत ! ।
क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्ज्ञानं यत्तज्ज्ञानं मतं मम ॥

यह शरीर क्षेत्र है और इसके ज्ञाता क्षेत्रज्ञ कहाते हैं। श्रीभगवान् ही सकल देह में क्षेत्रज्ञ रूप से विराजमान रहते हैं। क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ का ज्ञान ही यथार्थ ज्ञान है।

श्रीगीताजी में क्षेत्र का लक्षण इस प्रकार कहा है। यथाः—

महाभूतान्यहङ्कारो बुद्धिरव्यक्तमेव च ।
इन्द्रियाणि दशैकञ्च पञ्च चेन्द्रियगोचराः ॥
इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं संघातश्चेतना धृतिः ।
एतत् क्षेत्रं समासेन सविकारमुदाहृतम् ॥

पञ्च महाभूत, अहङ्कार, बुद्धि, मूल प्रकृति, दश इन्द्रिय, मन, पञ्चतन्मात्रा, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, शरीर, चेतना और धृति, विकारयुक्त इतने पदार्थ संक्षेपतः क्षेत्र कहलाते हैं।

क्षेत्र क्षेत्रज्ञरूप साङ्ख्य-ज्ञान प्राप्ति करने के योग्य ज्ञान की सहायक वृत्तियों का वर्णन श्रीगीताजी में इस प्रकार किया है। यथाः—

अमानित्वमदम्भित्वमहिंसा क्षान्तिरार्जवम् ।
आचार्य्योपासनं शौचं स्थैर्य्यमात्मविनिग्रहः ॥
इन्द्रियार्थेषु वैराग्यमनहङ्कार एव च ।
जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शनम् ॥
असक्तिरनभिष्वङ्गः पुत्रदारगृहादिषु ।
नित्यञ्च समचित्तत्वमिष्टानिष्टोपपत्तिषु ॥
मयि चानन्ययोगेन भक्तिरव्यभिचारिणी ।
विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि ॥
अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम् ।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥

अमानित्व, अदम्भित्व, अहिंसा, क्षमा, सरलता, आचार्य्योपासना, शौच, स्थिरता, इन्द्रियनिग्रह, मनोनिग्रह, भोगों में वैराग्य, अहङ्कार का त्याग, इस संसार में जन्म मृत्यु जरा व्याधि एवं दुःखादि में दोष दर्शन करना, पुत्र स्त्री तथा गृहादिकों में अनासक्ति और अनभिष्वङ्ग ( अतिममत्वबुद्धि का त्याग ), इष्ट किंवा अनिष्ट घटना उपस्थित होने पर सर्व्वदा समचित्त ( समज्ञान ) होना, जीवात्मा का अभिन्नभाव से सन्दर्शन करके मेरे में ( ईश्वर में ) अव्यभिचारिणी भक्ति, निर्ज्जन देश का सेवन ( वास ), जन-समुदाय में विरक्ति, नित्य अध्यात्म-ज्ञान-सेवा और नित्यानित्य-वस्तु-विवेक एवं जीवात्मा परमात्मा का अभेद ज्ञान, यह सब ज्ञान कहा जाता है; और इसके जो विपरीत है उसका नाम अज्ञान है ।

श्रीगीतोपानषद् में ज्ञेय के स्वरूप को वर्णन करते हुए श्रीभगवान् ने कहा है कि:—

ज्ञेयं यत्तत्प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वाऽमृतमश्नुते ।
अनादिमत् परं ब्रह्म न सत्तन्नासदुच्यते ॥
सर्व्वतः पाणिपादं तत्सर्व्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ।

सर्व्वतः श्रुतिमल्लोके सर्व्वमावृत्य तिष्ठति ॥
सर्व्वेन्द्रियगुणाभासं सर्व्वेन्द्रियविवर्जितम्।
असक्तं सर्व्वभृच्चैव निर्गुणं गुणभोक्तृ च ॥
बहिरन्तश्च भूतानामचरं चरमेव च।
सूक्ष्मत्वात्तदविज्ञेयं दूरस्थं चान्तिके च तत् ॥
अविभक्तञ्च भूतेषु विभक्तमिव च स्थितम्।
भूतभर्तृ च तज्ज्ञेयं ग्रसिष्णु प्रभविष्णु च ॥
ज्योतिषामपि तज्ज्योतिस्तमसः परमुच्यते।
ज्ञानं ज्ञेयं ज्ञानगम्यं हृदि सर्व्वस्य विष्ठितम् ॥
इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं ज्ञेयं चोक्तं समासतः।
मद्भक्त एतद्विज्ञाय मद्भावायोपपद्यते ॥

जिसको जानलेनेसे मोक्ष प्राप्त करसक्ते हैं वह एकमात्र विज्ञेय पदार्थ क्या है सो विशेषरूप से कहता हूँ। वह अनादिमान् परब्रह्म न सत् और न असत् कहा जासक्ता है। जिसके सब ओर हस्त और पाद हैं, जिसके सब ओर आँख सिर और मुख हैं एवं जिसके सब ओर कर्ण हैं, तथा जो सब में व्यापक होकर स्थित है। सब इन्द्रियों के गुणों का आभास स्वरूप है अर्थात् जीवभाव में इन्द्रियों के समस्त गुण उसीमें आरोपित होकर उसी को दर्शन स्पर्शनादि का कर्ता और इन्द्रियादिविशिष्ट कहाजाता है परन्तु वास्तवतः वह सर्व्वेन्द्रियविवर्जित है। वह निर्लिप्त है परन्तु इस सकल संसार को धारण करनेवाला है। वह निर्गुण होने पर भी गुणों का भोक्ता है। वह समस्त प्राणियों के बाहर और भीतर विराजमान है, स्थावर और जङ्गम भी वह ही है, सूक्ष्मत्वजन्य अर्थात् रूपादिविहीन होने से वह ( साधन विना ) अविज्ञेय है। वह ( अज्ञानियों के अर्थ ) दूरस्थ है और ( ज्ञानियों के अर्थ ) नित्य सन्निहित है। प्राणिमात्र में वह अविभक्त है तौभी विभक्त रूप से अवस्थित है, अर्थात् ज्ञानियों की दृष्टि में अभिन्न और अज्ञानियों की दृष्टि में भिन्नरूप से प्रतीतमान है। वही ज्ञेय वस्तु स्थिति के समय प्राणि-

मात्र का पालक है, ( प्रलयकाल में ) ग्रास करनेवाला और ( सृष्टिकाल में ) प्रभविष्णु अर्थात् नानाकार्य्यरूप से उत्पत्तिशील है । वह ( सूर्य्यादि ) सकल ज्योतियों का भी ज्योति अर्थात् प्रकाशक है; अज्ञान से पर अर्थात् अज्ञान जिसको स्पर्श तक नहीं कर सक्ता है; वह ही ज्ञान, वह ही ज्ञेय और वह ही ज्ञानगम्य अर्थात् साधन द्वारा प्राप्य है एवं सकल प्राणिमात्र के हृदय में ( नियन्ता रूपसे ) अवस्थित है । इस प्रकार क्षेत्र ज्ञान एवं ज्ञेय संक्षेप से वर्णन किया गया है, मेरा भक्त इनको जानकर ब्रह्मत्वप्राप्ति के योग्य होजाता है ।

यह सब गीतोक्त क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ का ज्ञान तटस्थज्ञान के अन्तर्भुक्त है, क्योंकि यह सभी ज्ञान प्रकृति सम्बन्ध से लब्ध होता है । इन सब भूमियों में प्रकृति का अस्तित्व बाधित नहीं होता है । अधिकन्तु उसकी सत्ताके ज्ञान के साथ ही साथ निर्लिप्त असङ्ग पुरुष का ज्ञान होता है । इसलिये यह ज्ञान साङ्ख्य भूमि तक का है । तदनन्तर गीता के १५ वें अध्याय में जो क्षर अक्षर और पुरुषोत्तम का स्वरूप बताया गया है उसमें साङ्ख्य और मीमांसाद्वय की ज्ञानभूमि का वर्णन है । यथा:-

द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाऽक्षर एव च ।
क्षरः सर्व्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥
उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥
यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः ।
अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः ॥

इस संसार में दो प्रकार के पुरुष प्रसिद्ध हैं; क्षर और अक्षर । ब्रह्मा से लेकर स्थावर पर्य्यन्त समस्त भूत ही क्षर के अन्तर्गत हैं और असङ्ग पुरुषरूप से प्रत्येक पिण्ड में विराजमान कूटस्थ चैतन्य ही अक्षर है । इनके अतिरिक्त तीनों लोक में व्यापक, सबके पालन करनेवाले, और एक उत्तम पुरुष हैं; जिनको परमात्मा कहते हैं, एवं जो अव्यय और ईश्वर हैं । ये ही परमात्मा क्षर से अतीत हैं और अक्षर से भी उत्तम हैं इसलिये संसार में और वेद में वे पुरुषोत्तम नाम से प्रसिद्ध हैं ।

इन श्लोकों में जो क्षर और कूटस्थ का ज्ञान है सो न्याय की भूमि से लेकर साङ्ख्य भूमि तक का ज्ञान है । और परमात्मा, ईश्वर या पुरुषोत्तम, एवं व्यापक चेतनसत्ता का ज्ञान पूर्व्वमीमांसा व दैवीमीमांसा का ज्ञान है । पूर्व्वमीमांसा में "जगत् ही ब्रह्म है" इस विचार से और दैवीमीमांसा में "ब्रह्म ही जगत् है" इस विचार से पुरुषोत्तम भगवान् की भावना और उपलब्धि की जाती है । ठीक इसी विज्ञान को श्वेताश्वतरोपनिषद् में स्पष्ट किया गया है । यथा :-

> संयुक्तमेतत्क्षरमक्षरञ्च,
> व्यक्ताऽव्यक्तं भरते विश्वमीशः ।
> अनीशश्चाऽऽत्मा बध्यते भोक्तृभावात्,
> ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्व्वपापैः ॥

इस संसार में क्षर और अक्षर, व्यक्त और अव्यक्तरूप से परस्पर संयुक्त है । परमेश्वर उस उभयात्मक विश्व का पालन करते हैं । ईश्वरभावशून्य आत्मा माया के साथ भोक्तृभाव से संसार में बद्ध होजाते हैं । परन्तु परम पुरुष परमेश्वर की उपलब्धि करने से संसारपाश से मुक्त होजाते हैं । और भी लिखा है किः-

> क्षरं प्रधानममृताक्षरं हरः,
> क्षरात्मानावीशते देव एकः ।
> तस्याभिध्यानाद्योजनात्तत्त्वभावा-
> द्भूयश्चान्ते विश्वमायानिवृत्तिः ॥

ब्रह्मादि स्तम्बपर्य्यन्त प्रकृति क्षर है, परन्तु अविनाशी अविद्यासङ्गरहित कूटस्थ चैतन्य अक्षर है । एक सर्व्वव्यापी पुरुषोत्तम परमात्मा क्षर और अक्षर दोनों के ही ईश्वर हैं । उनके ही ध्यान, उनके साथ ही चित्त के संयोजन और उनके ही स्वरूप ज्ञान से संसार का कारण मायाजाल सर्व्वथा छिन्न होजाता है ।

इसी तरह से श्वेताश्वतर में गीतोक्त क्षर, अक्षर और पुरुषोत्तम विज्ञान के वर्णनप्रसङ्ग में न्यायादि मीमांसा पर्य्यन्त छः ज्ञानभूमि का वर्णन किया

गया है। साङ्ख्यभूमि तक प्रकृति सम्बन्ध से आत्मा विषयक तटस्थ ज्ञान प्राप्त करके साधक मीमांसाओं की भूमि में तटस्थ से स्वरूप की ओर अग्र-सर होता है। तदनुसार पूर्व्वमीमांसा और दैवीमीमांसा में प्रकृति को परमात्मा में लय करते हुए पूर्व्वोल्लिखित परमेश्वर विराट् वा पुरुषोत्तम का ज्ञान प्राप्त करता है। इसके बाद वेदान्त की ज्ञानभूमि प्रारम्भ होती है जिस में मायाका विलास पूर्णतया निवृत्त होकर परब्रह्म में माया का लय होता है। यही स्वरूप ज्ञानकी दशा है। इस दशा में माया का और उसके वैभवरूपी संसार का कुछ भी अस्तित्व नहीं रहता है। सर्व्वत्र एकाकार ब्रह्म का ही भाव विराजमान रहता है। इसीको ही सब वेद और शास्त्रों में बहुत प्रकार से वर्णन किया गया है जैसा कि पहिले कहा जाचुका है। इसीको ही श्रीभगवान् ने श्रीगीताजी में इस तरह वर्णन किया है किः—

यद्गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम।

जहां जाने से पुनः लौटकर संसार में नहीं आना पड़ता है वही मेरा परमधाम है। यहां माया का विलास नहीं है, अतः कोई चाञ्चल्य या परि-णाम भी नहीं है, इसलिये इस वेदान्त भूमि को प्राप्त करने पर जीव की निर्व्वाणमुक्ति होजाती है और उसको पुनः संसार में आना नहीं पड़ता है। ज्ञानयज्ञ की पूर्णाहुति यहीं ही है। यह वेदज्ञान का अन्त और पूर्णज्ञानका प्रकाशक वेदान्त भूमि का अधिकार ज्ञानयज्ञ का अन्तिम अधिकार है। वेदों के शिरोभाग रूप उपनिषद् समूह इसी ज्ञानकाण्ड से भरे हुए हैं। वेदान्त ज्ञान का आधार उपनिषद् हैं। यह ज्ञान साधारण बुद्धिगम्य नहीं है। निर्विकल्प समाधि स्थित पूर्णज्ञानी महात्मा ही इस स्वरूप ज्ञान को प्राप्त कर सके हैं। अतः इस स्वरूपज्ञान के अधिकारी विरले ही महात्मा होते हैं।

ज्ञानमार्ग के पथिक के हितार्थ सुख, बुद्धि, धृति और मनुष्य के स्वाभा विक अधिकार के अनुसार ज्ञान का वर्णन श्रीगीतोपनिषद् में श्रीभगवान् ने निम्नलिखित रीति से किया है।

सुख तीन प्रकार का है। यथाः—

सुखं त्विदानीं त्रिविधं शृणु मे भरतर्षभ!।
अभ्यासाद्रमते यत्र दुःखान्तं च निगच्छति॥

यत्तदग्रे विषमिव परिणामेऽमृतोपमम् ।
तत्सुखं सात्त्विकं प्रोक्तमात्मबुद्धिप्रसादजम् ॥
विषयेन्द्रियसंयोगाद्यत्तदग्रेऽमृतोपमम् ।
परिणामे विषमिव तत्सुखं राजसं स्मृतम् ॥
यदग्रे चाऽनुबन्धे च सुखं मोहनमात्मनः ।
निद्रालस्यप्रमादोत्थं तत्तामसमुदाहृतम् ॥

हे भरतश्रेष्ठ ! अब त्रिविधसुख मुझसे सुनो । जिस सुख में ( सद्गुरूपदेश के ) अभ्यास के द्वारा परमानन्द लाभ होता है और दुःख का अन्त होता है एवं वह ( अनिर्वचनीय ) सुख पहले विषवत् किन्तु परिणाम में अमृततुल्य तथा अपनी बुद्धि की प्रसन्नता से उत्पन्न है, उस सुख को सात्त्विक सुख कहाजाता है । विषय और इन्द्रियों के संयोग से जो प्रथम अमृततुल्य हो किन्तु परिणाम में विषतुल्य होजाय, उस सुख को राजसिक सुख कहते हैं । निद्रा आलस्य और प्रमाद से जो उत्पन्न हो एवं आदि में और परिणाम में जो चित्त को मोहित करनेवाला हो उस सुख को तामस सुख कहते हैं ।

बुद्धि तीन प्रकार की है । यथाः—

प्रवृत्तिञ्च निवृत्तिञ्च कार्य्याऽकार्य्ये भयाऽभये ।
बन्धं मोक्षञ्च या वेत्ति बुद्धिः सा पार्थ ! सात्त्विकी ॥
यया धर्म्ममधर्म्मञ्च कार्य्यञ्चाऽकार्य्यमेव च ।
अयथावत्प्रजानाति बुद्धिः सा पार्थ ! राजसी ॥
अधर्म्मं धर्म्ममिति या मन्यते तमसाऽऽवृता ।
सर्व्वार्थान्विपरीतांश्च बुद्धिः सा पार्थ ! तामसी ॥

हे अर्जुन ! प्रवृत्ति निवृत्ति, कार्य्य अकार्य्य, भय अभय और बन्ध मोक्ष जिसके द्वारा परिज्ञात हों वह बुद्धि सात्त्विकी है । हे अर्जुन ! जिसके द्वारा धर्म्म अधर्म्म और कार्य्य अकार्य्य यथावत् परिज्ञात न हों वह बुद्धि राजसी है । हे अर्जुन ! जो बुद्धि अधर्म्म को धर्म्म समझे एवं सकल अर्थ विपरीत समझे, तमगुण से आच्छन्न उस बुद्धि को तामसी बुद्धि कहते हैं ।

धृति तीन प्रकार की है। यथाः-

धृत्या यया धारयते मनःप्राणेन्द्रियक्रियाः।
योगेनाऽव्यभिचारिण्या धृतिः सा पार्थ! सात्त्विकी॥
यया तु धर्म्मकामार्थान् धृत्या धारयतेऽर्ज्जुन!।
प्रसङ्गेन फलाकाङ्क्षी धृतिः सा पार्थ! राजसी॥
यया स्वप्नं भयं शोकं विषादं मदमेव च।
न विमुञ्चति दुर्मेधा धृतिः सा पार्थ! तामसी॥

हे अर्जुन! योग के द्वारा विषयान्तर को नहीं धारण करनेवाली जिस धृति से मन प्राण और इन्द्रियों की क्रिया नियमित होती है, उसी धृति को सात्त्विक धृति कहते हैं। हे पृथापुत्र अर्जुन! जिस धृति के द्वारा धर्म्म अर्थ और काम को धारण किया जाय एवं प्रसङ्ग पड़ने पर फल की इच्छा की जाय वह धृति राजसी धृति है। हे अर्जुन! विवेकहीन व्यक्ति जिसके द्वारा निद्रा, भय, क्रोध, विषाद और अहङ्कार को त्याग नहीं करसक्ता है वह धृति तामसी धृति है।

ज्ञान तीन प्रकार का है। यथाः-

सर्वभूतेषु येनैकं भावमव्ययमीक्षते।
अविभक्तं विभक्तेषु तज्ज्ञानं विद्धि सात्त्विकम्॥
पृथक्त्वेन तु यज्ज्ञानं नानाभावान् पृथग्विधान्।
वेत्ति सर्व्वेषु भूतेषु तज्ज्ञानं विद्धि राजसम्॥
यत्तु कृत्स्नवदेकस्मिन् कार्य्ये सक्तमहैतुकम्।
अतत्त्वार्थवदल्पञ्च तत्तामसमुदाहृतम्॥

जिसके द्वारा विभक्तरूप सब भूतों में अविभक्त, एक, और विकारहीन भाव दिखाई दे, उस ज्ञान को सात्त्विक ज्ञान जानना चाहिये। जिस ज्ञान में पृथक्रूप से सब भूतों में पृथगविध नानाभाव मालूम दे वह ज्ञान राजस ज्ञान है। जो ज्ञान एक ही काय्य में परिपूर्णवत् आसक्त, हेतुशून्य, परमार्थावलम्बनहीन और क्षुद्र है उसको तामस ज्ञान कहते हैं।

ज्ञानयज्ञ का अधिकारी परमभाग्यवान् साधक स्वभावतः सात्त्विक सुख की प्राप्ति में प्रयत्न करता है । वह अन्य प्रकार के सुखों की ओर स्वभाव से ही उपेक्षा रखता है । परम सौभाग्यशाली ज्ञानयज्ञ-परायण उन्नत अधिकारी की बुद्धि स्वभाव से ही सात्त्विकी होती है । तामसिक और राजसिक बुद्धि के दोषों को वह भलीभांति जानकर सदा सात्त्विक बुद्धि में ही स्थित रहता है । ऐसे सात्त्विक बुद्धिसम्पन्न तत्त्वज्ञानी महापुरुष ही सात्त्विक धृति को अवलम्बन करके जीवन्मुक्त भूमि में पहुँचजाते हैं । और ऐसे वेदान्त-ज्ञान में निष्णात ज्ञान-पारावार-पारीण योगिराज महापुरुष ही तामस राजस ज्ञान को अज्ञानमूलक समझकर केवल सात्त्विक ज्ञान में सदा सर्व्वदा स्थित रहतेहुए स्वयं भी धन्य होते हैं और जगत् को भी धन्य करते हैं ।

प्रथम समुल्लास का षष्ठ अध्याय समाप्त हुआ ।

## महायज्ञ ।

कार्य्य और कारणरूप से धर्म्मशक्ति और यज्ञ दोनों एक ही पदार्थ हैं, इसलिये शास्त्र में आत्मा के उन्नतिकारी सकल प्रकार के पुरुषार्थ को ही यज्ञ कहा है । वास्तव में धर्म्म और यज्ञ ये दोनों एक दूसरे के पर्य्यायवाचक शब्द हैं । केवल विज्ञान के स्पष्ट करने के लिये धर्म्म शब्द को साधारणरूप से और यज्ञशब्द को विशेषरूप से व्यवहार किया गया है । यज्ञ-शक्ति-सम्बन्धि-विज्ञान के साथ सृष्टि का कितना सम्बन्ध है सो स्वयं श्रीभगवान् ने गीता में आज्ञा की है । यथाः—

अन्नाद्भवन्ति भूतानि पर्ज्जन्यादन्नसम्भवः ।
यज्ञाद्भवति पर्ज्जन्यो यज्ञः कर्म्मसमुद्भवः ॥
कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माऽक्षरसमुद्भवम् ।
तस्मात्सर्व्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥

भूत समूह अन्न से उत्पन्न होते हैं, सुवृष्टिद्वारा अन्न की उत्पत्ति हुआ करती है, यज्ञ के द्वारा वृष्टि होती है, यज्ञ कर्म्म से होता है, कर्म्म प्रकृति से

का सम्बन्ध यज्ञ से है और परोपकार व परमोपकार का सम्बन्ध महायज्ञ साधन से माना गया है । इस कारण महायज्ञ का अधिकार और भी उन्नत है, इसीसे उसकी विशेषता कही गई है । निष्काम होकर महायज्ञ के साधन करने से साधक को मुक्ति प्राप्त होसक्ती है । संसार में जितने प्रकार के जगत् कल्याणमूलक निष्काम कर्म्मयोग हैं वे सभी महायज्ञ के अन्तर्गत हैं । चाहे ज्ञान की उन्नति करनी हो, चाहे शक्ति की उन्नति करनी हो, चाहे स्थूल धन सम्पत्ति की उन्नति करनी हो, देशभक्ति और धर्म्म के ऊपर प्रीति के द्वारा युक्त होकर निष्काम कर्म्मयोगी जो कुछ कार्य्य करेंगे वे सभी महायज्ञ कहलाएँगे । इस प्रकार भाग्यवान् पक्षपातरहित उदारचेता महायज्ञ के अनुष्ठाता की, अपने जीवन को देश और धर्म्म के लिये उत्सर्ग करने के कारण स्वार्थ बुद्धि क्रमशः नष्ट होजायगी, देह और इन्द्रियों के प्रति ममता दूर होजायगी, क्षुद्र अहङ्कार भाव विगलित होजायगा और उनका जीवन विश्वजीवन के साथ व उनका प्राण विश्वप्राण के साथ मिलजाने से उन की सत्ता विराट् भगवान् की व्यापक सत्ता में जगत् को ही ब्रह्म जानकर निष्काम जगत्सेवा के द्वारा विलीन होजाने से उनको नित्यानन्दमय मुक्ति-पद प्राप्त होजायगा । यही महायज्ञ साधन का चरम फल है । इसमें सकल वर्ण और सकल आश्रम के अधिकारी का अधिकार है ।

शास्त्र में द्विजों के नित्यकर्म्म रूप से जो पञ्चमहायज्ञ का विधान किया गया है उसके विज्ञान पर संयम करने से बुद्धिमान् मनुष्यों को मालूम होगा कि स्मृतियों में पञ्चसूना दोषनाशरूप पञ्चमहायज्ञ का जो फल वर्णन किया गया है वह केवल उसका व्यष्टि शरीर से सम्बन्धयुक्त गौण फल-मात्र है । पञ्चमहायज्ञ का मुख्य फल विश्वजीवन के साथ एकता के द्वारा आत्मोन्नति साधन है । इसलिये इस प्रबन्ध में पञ्चमहायज्ञ को ही दृष्टान्त रूपसे लेकर तदन्तर्गत ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, भूतयज्ञ, पितृयज्ञ और नृयज्ञ के विज्ञान को बतलाते हुए महायज्ञ का महत्त्व प्रतिपादन किया जायगा । श्री भगवान् मनुजी ने कहा है कि:-

अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम् ।
होमो दैवो बलिर्भौतो नृयज्ञोऽतिथिपूजनम् ॥

पञ्चैतांश्च महायज्ञान्न हापयति शक्तितः।
स गृहेऽपि वसन्नित्यं सूनादोषैर्न लिप्यते॥
देवताऽतिथिभृत्यानां पितॄणामात्मनश्च यः।
न निर्वपति पञ्चानामुच्छ्वसन्न स जीवति॥
स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्याद्दैवे चैवेह कर्म्मणि।
दैवकर्म्मणि युक्तो हि बिभर्त्तीदं चराचरम्॥
अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यगादित्यमुपतिष्ठते।
आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्नं ततः प्रजाः॥
ऋषयः पितरो देवा भूतान्यतिथयस्तथा।
आशास्यते कुटुम्बिभ्यस्तेभ्यः कार्य्यं विजानता॥
स्वाध्यायेनार्चयेतर्षीन् होमैर्देवान्यथाविधि।
पितॄन् श्राद्धैश्च नॄनन्नैर्भूतानि बलिकर्म्मणा॥

अध्ययन-अध्यापन का नाम ब्रह्मयज्ञ, अन्न अथवा जल के द्वारा नित्य नैमित्तिक पितरों के तर्पण करने का नाम पितृयज्ञ, देवताओं को लक्ष्य करके होम करने का नाम देवयज्ञ, पशु पक्षी आदि को अन्नादि दान करने का नाम भूतयज्ञ और अतिथिसेवा का नाम नृयज्ञ है। जो गृहस्थ यथाशक्ति इस पञ्चमहायज्ञ का अनुष्ठान करते हैं उनको गृहस्थ में रहने पर भी पञ्च-सूना दोष स्पर्श नहीं करता। देवता, अतिथि, पिता मातादि पोष्यवर्ग, पितृगण और आत्मा इन पांचों को जो मनुष्य पञ्चमहायज्ञ के द्वारा अन्न नहीं देता है उसका जीवन वृथा है। स्वाध्याय और दैव कर्म में सदाही युक्त रहना चाहिये, दैवकर्म्म में युक्त होने से मनुष्य चराचर विश्व को धारण कर सक्ता है; क्योंकि देवयज्ञ में जो आहुति अग्नि में प्रदान की जाती है सो आदित्यलोक में पहुँचता है, आदित्य की तृप्ति होने से वृष्टि, वृष्टि से अन्न और अन्न से प्रजा की उत्पत्ति होती है। ऋषि, देवता, पितृ, भूत और अतिथि सभी गृहस्थों से आशा रखते हैं, इसलिये उनके प्रति निम्न लिखित कर्त्तव्यों को ज्ञानवान् पुरुष को अवश्य करना चाहिये। वेद और

वेदसम्मत शास्त्रों के स्वाध्याय से ऋषियों को, यथाविधि होम के द्वारा देवताओं को, श्राद्ध के द्वारा परलोकगत पितरों को, अन्न के द्वारा मनुष्यों को और बलि के द्वारा भूतों को तृप्त करना चाहिये । इस प्रकार से स्मृति में पञ्चमहायज्ञ के द्वारा समस्त संसार को तृप्त करने की विधि बतलाई गई है । अब उस विधि के द्वारा प्रकृति माता के ऋण से उऋण होकर विश्व-जीवन के साथ अपना सम्बन्ध स्थापन करके मनुष्य कैसे आध्यात्मिक उन्नति और मुक्ति को लाभ करसक्ता है सो एक एक यज्ञ का संक्षिप्त रहस्य वर्णन करते हुए नीचे दिखाया जायगा । इनके अनुष्ठान की विधि पञ्च-महायज्ञ नामक अध्याय में आगामि किसी समुल्लास में बताई जायगी ।

## ( ब्रह्मयज्ञ )

वेद और शास्त्रसम्मत सकल शास्त्रों का अध्ययन करना ब्रह्मयज्ञ कहाता है । पञ्चमहायज्ञों में यह यज्ञ सर्व प्रथम है । विश्वजीवन के साथ प्रत्येक मनुष्यजीवन का तादात्म्य सम्बन्ध रहने के कारण एक के कार्य्य का दूसरे के फल के साथ एकत्व सम्बन्ध है । इस कारण स्वयं अध्ययन करना अथवा शिष्य के कल्याणार्थ अध्ययन कराना, कार्य्यतः समान फलदायी है । वेद के तीनों काण्ड कर्म्म, उपासना और ज्ञान में से साधन क्रम के अनुसार ज्ञान की प्रधानता है, इसमें सन्देह नहीं । ज्ञान की परमावश्यकता के विषय में वेद से लेकर सब शास्त्र ही एकवाक्य होकर स्वीकार करते हैं । मनुष्यों में केवल ज्ञान की विशेषता रहने के कारण मनुष्य अन्य जीवों में सर्व श्रेष्ठ कहाजाताहै । सदाचार समूह के अभ्यास द्वारा कार्य्यतः धर्म्मानुष्ठान में रत होने से मनुष्य मनुष्यत्व पद का अधिकारी हुआ करता है । पुनः वह धार्म्मिक साधक कर्म्मकाण्ड के साधन द्वारा अपनी बुद्धि को निर्म्मल करके भगवद्राज्य में पहुँचकर भगवदुपासना का श्रेष्ठ अधिकारी होता है । तदनन्तर श्रीभगवान् की कृपा से भगवज्ज्योतिरूप ज्ञानाधिकार प्राप्त करके त्रिताप से बचकर मुक्तिपद में पहुँच जाता है । मनुष्य की क्रमोन्नति का यही साधारण क्रम है । इसी कारण ज्ञानयज्ञरूपी स्वाध्याय की वेदों में निम्न लिखित रीति से इतनी प्रशंसा की गई है । तैत्तिरीयोपनिषद् में लिखा है । यथाः—

ऋतञ्च स्वाध्यायप्रवचने च।
सत्यञ्च स्वाध्यायप्रवचने च। इत्यादि॥

ज्ञान की महिमा वर्णन की श्रेष्ठता के अर्थ ही वेदान्तर्गत विभागों के तारतम्यानुसार ज्ञान विस्तारकारी उपनिषद्भाग की महिमा के अर्थ कहा गया है कि ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद, अथर्व्ववेद, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष यह सब अपरा विद्या है। और इन सबों के अतिरिक्त जिस विद्या के द्वारा परमात्मा ब्रह्म का साक्षात्कार होता है वही सर्व्वश्रेष्ठ परा विद्या है। क्रमोन्नति में ज्ञान की प्रधानता के कारण प्रथम अवस्था से लेकर शेषावस्था पर्य्यन्त एकमात्र ज्ञानकी ही सर्व्वोपरि आवश्यकता है। प्रथमावस्था में मनुष्य विना ज्ञान की सहायता प्राप्त किये असत् को त्यागपूर्व्वक सदाचाररूपी धर्म्माधिकार को प्राप्त नहीं करसक्ता, क्योंकि प्राकृतिक गुणयुक्त इन्द्रियगण सदा जीव को इन्द्रियसुख की ओर ही खींचती है, उस समय एकमात्र माता पिता अथवा गुरु का उपदिष्ट धर्म्मज्ञान ही जीव को असत्कर्म्म से बचाकर सन्मार्ग में स्थित रखता है। तदनन्तर कर्म्मकाण्ड और उपासनाकाण्ड, इन दोनों परमावश्यकीय अधिकारों में भी विना सदसद्ज्ञान-युक्त ज्ञान के साधक कदापि अपनी साधनमर्य्यादा पर यथावत् स्थित नहीं रहसक्ते हैं।

श्रीभगवान् की अध्यात्म, अधिदैव और अधिभूत, इन त्रिविध शक्तियों के सम्वर्द्धनार्थ और उनकी प्रसन्नता के लिये ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ और पितृयज्ञ का अनुष्ठान किया जाता है। ब्रह्म, ईश और विराट् ये तीन भाव यथाक्रम परमात्मा के हैं और यही अध्यात्म, अधिदैव, अधिभूत कहाते हैं। कारण में जो होता है कार्य्य में भी वही होता है। इस कारण सृष्टि के समस्त विभागों का भेद त्रिविध है। इन्हीं आध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक सृष्टि की अधिष्ठातृशक्ति अर्थात् चालक यथाक्रम से ऋषि, देव और पितृगण हैं। पूज्यपाद महर्षिगण आध्यात्मिक ज्ञान विस्तार के कर्त्ता होने के कारण सर्व्वदा पूजनीय हैं। ज्ञान ही सब सुखों का मूल है और ज्ञान ही मुक्ति-पद-लाभ का कारण है। ऐसे ज्ञान के प्रवर्त्तक पूज्यपाद महर्षिगण के ऋण से कौन मनुष्यगण उत्तीर्ण होसक्ता है? कोई भी नहीं। केवल इन

महर्षियों के निकट कृतज्ञता दिखाने के लिये, उनके सम्वर्द्धन के लिये और यथा कथञ्चित् ऋषिगण के ऋण से उऋण होने के लिये ब्रह्मयज्ञ किया जाता है । वे सम्बर्द्धित और प्रसन्न होकर उस देश की मनुष्यजाति में आध्यात्मिक ज्योतिरूप ज्ञान का विस्तार किया करते हैं, क्योंकि उनकी प्रसन्नता का फल यही है । महर्षि अङ्गिरा ने दैवीमीमांसा दर्शन में कहा है किः—

ब्रह्मयज्ञादिभिः प्रोर्ज्जिता ऋषयः ।
तथाविधा ज्ञानस्य वर्द्धकाः ।

ब्रह्मयज्ञादि कर्म्मों के अनुष्ठान से ऋषिगण सम्बर्द्धित होते हैं और वे सम्बर्द्धित होकर संसार में ज्ञान का विस्तार करते हैं । इस कारण आर्य्यजाति में ब्रह्मयज्ञ साधन करना नित्यकर्म्म और परम कर्त्तव्य धर्म्म में परिगणित किया है ।

अब कोई ऐसी शङ्का करे कि जिन जातियों में ऋषियों के सम्बर्द्धनार्थ ब्रह्मयज्ञ, देवताओं के सम्बर्द्धनार्थ देवयज्ञ और पितृगण के सम्बर्द्धनार्थ पितृयज्ञ के साधन नहीं होते वहां ज्ञान, सुख और स्वास्थ्यरूपी आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक फल की प्राप्ति कैसे होती है ? इस शङ्का का समाधान यह है कि यदि कोई राजा को प्रतिदिन प्रणाम न करे, परन्तु राजाकी आज्ञा का पालन करे तो क्या समदर्शी राजा उसपर प्रसन्न होकर उसको पुरस्कृत नहीं करेंगे ? अवश्य करेंगे । इस दृष्टान्त का दार्ष्टान्त यह है कि आजकल की किसी किसी उन्नत पाश्चात्य जाति में जो विद्या-पक्षपात, ज्ञानानुराग, विद्वानों की प्रतिष्ठा में प्रवृत्ति और अज्ञात विषयों के जानने के लिये प्रवल वासना आदि आध्यात्मिकोन्नतिकर धर्म्मवृत्तियों की विशेष उन्नति है इससे वह जाति ऋषिगण की अवश्य कृपापात्र होंगी । इसी प्रकार शौर्य्य, वीर्य्य, स्वदेशानुराग, सत्यप्रियता, स्वजातिप्रेम, तप, निष्काम कर्म्म में अनुराग और दान में रति आदि धर्म्मवृत्तिएँ जब उन जातियों में उपस्थित हैं तब वे देवताओं की प्रसन्नता सम्पादन करके ऐहलौकिक और पारलौकिक सुखप्राप्ति के भाजन होंगी । और इसी प्रकार वे नित्यनैमित्तिक पितरों के अस्तित्व को भलीभांति न समझने पर भी पितृगण के सन्तोषभाजन होसके हैं, क्योंकि उक्त जातियों की पूर्व्वजों पर श्रद्धा, उक्त जातियों

की वृद्धसेवा, उनमें पितृमातृभक्ति का भाव, और आदर्श पुरुषों की पूजा इत्यादि धर्म्मवृत्तियों की उपस्थिति है, इससे स्वतः ही वे पितृलोगों के कृपाभाजन हैं । धर्म्म सर्व्वव्यापक और सर्व्वजीवहितकर है इस कारण धर्म्मवृत्तियों के लाभ करने से सब मनुष्य उसका यथायोग्य फल प्राप्त करसक्ते हैं । धर्म्म के अङ्ग अनन्त हैं इस कारण कोई जाति भी सदाचार-विहीन होने पर भी अपने उपयोगी विशेष विशेष धर्म्माङ्गों का पूर्णरीत्या पालन करने पर धार्मिक होसक्ती है । धर्म्म पर आरूढ़ होने पर अनार्य्यजाति भी भगवत्कृपा, ऋषिकृपा, देवकृपा और पितृकृपाभाजन होती हुई ऐहलौकिक और पारलौकिक सब अभ्युदयों को प्राप्त करसक्ती है । निःश्रेयस की बात स्वतन्त्र है । निःश्रेयस केवल परमात्मा के साक्षात्कार, विषय से पूर्ण वैराग्य, वासनानाश और तत्त्वज्ञान होने से लाभ हुआ करता है । यही ज्ञानयुक्त ब्रह्मयज्ञ के द्वारा विश्वजीवन के साथ एकत्व सम्बन्ध स्थापन करने का चरम फल है ।

## ( देवयज्ञ )

इष्ट-उपासना के अर्थ भगवत्पूजारूपेण परमात्मा और उनकी शक्तियों के लक्ष्य पर अग्नि में आहुति प्रदान करने से देवयज्ञ का साधन हुआ करता है । पञ्चमहायज्ञों में यह यज्ञ द्वितीय स्थानीय है । भगवद्भक्ति और देवपूजन के द्वारा स्वतः ही किस प्रकार आत्मोन्नति होती है सो दर्शन-शास्त्रों में भलीभाँति सिद्ध कर दिखाया है । पूर्ण शक्तिधारी परमात्मा शरणागत भक्त पर कृपा करके उसको उच्चतर अध्यात्मभूमि में पहुँचा दिया करते हैं, इसमें सन्देहमात्र नहीं । परन्तु यदि लौकिक बुद्धि के अनुसार देवसेवा के विज्ञान पर विचार करते हुए श्रीभगवान् की अलौकिक कृपा पर मनन न किया जाय तौ भी उपासनाविज्ञान की सुकौशलपूर्ण क्रिया पर ध्यान देने से यह स्वीकार करना पड़ेगा कि ईश्वर भक्ति और भगवत्पूजन सम्बन्धीय सब चेष्टाएं मनुष्य को स्वतः ही उन्नत अध्यात्मभूमि के अधिकारी करदिया करती हैं । ईश्वर को लक्ष्य करके वहिरिन्द्रिय और अन्तरिन्द्रिय समूह के संयम करने से, और चाहे किसी प्रकार से ही हो अन्तःकरण को परमात्मा की ओर फिराने से जीव आध्यात्मिक उन्नति को प्राप्त किया करता है, इस में कुछ भी सन्देह नहीं । यह संसार और इस

संसार के नाना जीव आदि सब विभाग असत्य और त्रितापमय हैं, किन्तु केवल एकमात्र श्रीभगवान् का शान्तिमय परमपद ही सब तापों से रहित और परम आनन्द का स्थान है । फलतः असद्राज्य को यह जीव चाहे किसी प्रकार से त्याग करसके, उस परमपद की ओर मुख फेरते ही परम कल्याण का अधिकारी होने लगता है । अपिच दूसरे विचार के अनुसार भी समझ सक्ते हैं कि यदि अद्वैत भाव स्थापना करना ही साधन का परम लक्ष्य हो तो भी अद्वैतपद के स्वामी श्रीभगवान् को स्मरणपूर्वक उनके प्रीत्यर्थ यज्ञ करके भाव में विभोर होने के अतिरिक्त, अन्तःकरण की समता प्राप्त करने के अर्थ और क्या अधिक पुरुषार्थ होसक्ता है । सब यज्ञों के मूल में श्रीभगवान् ही हैं । नृयज्ञ में अतिथि को देवरूप समझना, पितृ-यज्ञ में देव और ऋषि तर्पण की आवश्यकता और भूतयज्ञ में नाना जीवों को वलि देने से पूर्व ईश्वर विभूतिरूप नाना देवताओं को वलि देना यह सब सर्व्वव्यापक भाव से उस परमात्मा की पूजा करने में अभ्यास के अर्थ ही है । और वैश्वदेव यज्ञ में जो स्वतन्त्र स्वतन्त्र आहुतियां हैं वे भी भावमय श्रीभगवान् के विशेष विशेष भावों के लक्ष्यार्थ ही हैं । एवं पञ्च-भूतरूप श्रीभगवान् की प्रत्यक्ष विभूतियों में से मध्यवर्ती शक्ति होने के कारण और अग्निदेव में श्रीभगवान् के तेज का प्रत्यक्ष सम्बन्ध रहने के कारण अग्नि की सहायता से देवयज्ञ का साधन किया जाता है ।

श्रीभगवान् की अधिदैव शक्ति के वर्द्धनार्थ देवयज्ञ का साधन किया जाता है । महर्षि अङ्गिराने कहा है किः—

**यज्ञादिभिर्देवाः ।**
**शक्तिसुखादीनाम् ।**

देवयज्ञ के अनुष्ठान से देव देवियों का सम्वर्द्धन होता है और वे सम्व-र्द्धित होकर संसार में शक्ति और सुख सम्वर्द्धन किया करते हैं । जिस प्रकार श्रीभगवान् की आध्यात्मिक शक्ति के अधिष्ठाता ऋषि हैं, उसी प्रकार उनकी अधिदैव शक्ति के अधिष्ठाता और अधिष्ठात्री देव-देविगण हैं । देवताओं के विषय में पूर्ण विज्ञान आगे बताया जायगा । देवता बहुत हैं और वे नित्य नैमित्तिक भेद में विभक्त हैं । रुद्रगण, वसुगण और

इन्द्रादिक नित्यदेवता हैं और ग्रामदेवता, गृहदेवता, वनदेवता आदि नैमित्तिक हैं । वस्तुतस्तु अधिदैव शक्ति की पूजा ही इस यज्ञ के द्वारा होती है । देवता प्रसन्न होने पर यावत् सुख दान करते हैं । जिन देवताओं की कृपा से जडभावापन्न कर्म्म से फल की उत्पत्ति होती है, जिन देवताओं की कृपा से यावत् सुख व शान्ति प्राप्त होते हैं, जिन देवताओं की कृपा से मनुष्य अपने भोगों को प्राप्त करने में समर्थ होता है, और जो देवतागण सदा ब्रह्माण्ड की यावत् क्रियाओं को यथासमय सुसम्पन्न करके उसकी सुरक्षा करते हैं, ऐसे देवताओं के ऋण से कौन उऋण होसक्ता है ? कोई नहीं । श्रीभगवान् की आध्यात्मिक शक्ति के परिचालक ऋषिगण और अधिदैव शक्ति के परिचालक देव-देविगण के सृष्टि के रक्षणार्थ अवतार भी होते हैं । भगवदवतार की नांई ऋषि और देवताओं के अवतार भी पूजनीय हैं । देवता और उनके अवतारों की पूजा करने से वे सन्तुष्ट होकर समष्टि जगत् में शक्ति और सुख का विस्तार करेंगे । देवयज्ञ का साधक इस रीति पर देवयज्ञ के द्वारा समष्टि जगत् में शक्ति और सुख विस्तार का कारण होसक्ता है । यही देवयज्ञ साधन का विश्वजनीन भाव है ।

## ( भूतयज्ञ )

पूर्व्वकथित तादात्म्य भाव सम्बन्धीय वैज्ञानिक विचार के अनुसार कीट, पक्षी, पशु आदि नाना योनियों के साथ मनुष्य का आध्यात्मिक तादात्म्य सम्बन्ध है, इसके सिद्ध करने में दुबारा विचार करने की आवश्यकता नहीं । फलतः विश्वजीवन के साथ यदि एकता सम्पादन करना ही धर्म्म का प्रधान लक्ष्य है तो यह मानना ही पड़ेगा कि इस संसार के जीवमात्र की सेवा करना मनुष्य का कर्त्तव्य है । भूतयज्ञ साधन में जिन देवताओं का नाम लेकर बलि देने की आज्ञा विभिन्न प्रकार से नाना वैदिक शाखा के नाना भूतयज्ञ सम्बन्धीय आज्ञाओं में पाई जाती है, उन पर मनन करने से ही जाना जासकेगा कि इस महायज्ञ का क्या तात्पर्य्य है । इस सृष्टि में जो कुछ अलौकिक कार्य्य हुआ करता है सो दैवीशक्तियों के द्वारा ही हुआ करता है । जो कार्य्य जीव की साक्षात् शक्ति से बाहर है उसका पूरा करना देवतागण के अधीन हुआ करता है । फलतः देवताओं को

आहुति अथवा बलि देकर उनकी नाना जीवाधिष्ठान शक्ति द्वारा भूतसमूहका कल्याण करवाना ही इस प्रकार भूतयज्ञसम्बन्धीय बलिदान का रहस्य है।

कीट, पक्षी,पशु आदि की सेवारूप यज्ञ का नाम भूतयज्ञ है। भूतयज्ञ पञ्चमहायज्ञ में तृतीय स्थानीय है; अर्थात् देवयज्ञ साधन के अनन्तर भूतयज्ञ साधन करने की विधि है। एवं ऐसी आज्ञा है कि देवयज्ञ से बचे हुए अन्नादि के द्वारा पृथिवी पर भूतयज्ञ का अनुष्ठान किया जाय और तदनन्तर वह अन्न पशु पक्षी आदि को अथवा गाय को खिला दिया जाय। स्थूल दृष्टि से अन्यान्य जीवगण के साथ मनुष्य जीवन का प्रत्यक्ष रूपेण जितना विरोध दिखाई पड़ता है सो केवल अज्ञान का ही कारण है। सूक्ष्म-दर्शी एवं दार्शनिक विद्वज्जन के निकट उनके साथ भी समता ही दिखाई पड़ती है। पूज्यपाद श्रीभगवान् वेदव्यासजी ने यह आज्ञा की है कि जिस प्रकार व्याघ्र वन के द्वारा सुरक्षित होता है उसी प्रकार वन भी वन के राजा व्याघ्र द्वारा सुरक्षित हुआ करता है। इस आर्षवाक्य के समझने के लिये विचार करसके हैं कि वन की वनस्पतियां इस संसार के लिये बहुत ही हितकारी हैं। नाना वृक्ष औषधि व लता गुल्म आदि के द्वारा केवल नाना औषधि एवं ऐश्वर्य्यों की ही प्राप्ति नहीं होती, किन्तु उनके द्वारा दैवी वि-भूतियों की भी प्राप्ति हुआ करती है। योगदर्शन में श्री भगवान् पतञ्जलि जीने कहा है कि:-

जन्मौषधिमन्त्रतपःसमाधिजाः सिद्धयः ।

जन्म, औषधि, मन्त्र, तप और समाधि के द्वारा सिद्धियें प्राप्त होती हैं। ऐसे हितकारी वृक्ष आदि वन में तभी विद्यमान रहसक्ते हैं कि जब व्याघ्र वन के वृक्षादि को नाश करनेवाले मृगादि की हिंसा कियाकरे। यदि च व्याघ्र एक ओर हिंसा करता है परन्तु साथही साथ दूसरी ओर संसार के हितार्थ बड़े बड़े कल्याणों का कारण हुआ करता है। इस प्रकार जितनी चिन्ता की जायगी उतनीही श्रीभगवान् की अतुलनीय सार्व्वभौम एकता सम्पादन करनेका सिद्धान्त भावुक को प्रतीत होगा। भूतयज्ञ का अधिकार इसलिये नृयज्ञ और पितृयज्ञ से पहले रक्खागया है कि इन दोनों महायज्ञों में स्वार्थ-सम्बन्धरूप सकाम वृत्ति का होजाना अधिक सम्भव है।

अपि च आत्मलक्ष्य तथा सार्व्वभौम दृष्टि रहने से भूतयज्ञ के महत्त्व का एक प्रधान कारण और यह है कि मनुष्यगण बुद्धिजीवी होने के कारण स्वाधीन भाव में स्थित हैं। एवं मनुष्यगण स्वाधीन हैं इसी कारण उनके कियेहुए सत् असत् कर्म्मों का फल श्रीभगवान् उनको भोग कराया करते हैं। अपि च पुत्र अतिशैशव अवस्था से कुछ बड़ा होजाने पर स्वाधीनता को प्राप्त करके जिस प्रकार माता के स्नेह की न्यूनता का अधिकारी होजाता है, उसी प्राकृतिक नियम के अनुसार मनुष्यगण स्वाधीन और अन्यान्य जीवगण प्रकृतिमाता के अधीन होने के कारण ऐश्वरीय प्राकृतिक नियम के साथ मनुष्यगण की अपेक्षा अन्यान्य जीवगण का कुछ घनिष्ठ सम्बन्ध है। अर्थात् मनुष्यगण प्रकृति राज्य के अङ्ग होने पर भी स्वाधीनता पाने के कारण कुछ कुछ अलग बन बैठे हैं, परन्तु पशु पक्षी आदि जीवगण सम्पूर्ण रूपेण प्रकृति के अधीन रहने के कारण मूलकारण से उनका कुछ निकट सम्बन्ध है। फलतः यज्ञ आदिक के साधन करने का तात्पर्य्य केवल विश्व-जीवन के साथ एकता सम्पादन करना है तो यह मानना ही पड़ेगा कि भूत-यज्ञ भी परमावश्यकीय है। पूज्यपाद त्रिकालदर्शी महर्षिगण विश्वब्रह्माण्ड के मूल तत्त्व से पूर्ण रूपेण परिचित थे इसी कारण त्रिताप से तापित जीव-गण के कल्याणार्थ ऐसे ऐसे साधनों की आज्ञा देगये हैं।

उद्भिज्ज जातीय औषधि, लता, गुल्म व वृक्ष से लेकर स्वेदज अण्डज जरायुज जातीय सकल प्रकार के प्राणियों के साथ जब इस ब्रह्माण्ड का समष्टि व्यष्टि सम्बन्ध है तो यह मानना ही पड़ैगा कि उनके सम्वर्द्धन से ब्रह्माण्ड का सम्वर्द्धन होता है। सृष्टि के कोई अङ्ग भी उपेक्षा करने योग्य नहीं हैं, उसके एक अङ्ग की सहायता से सब अङ्गों की सहायता मानी जासक्ती है, इस विचार से भूतयज्ञ परम धर्म्म है। दूसरा विचार यह है कि मनुष्य अपने सुख के लिये अनेक जीवों को कष्ट दिया करता है, यहांतक कि अपनी शरीरयात्रा के निर्व्वाह के लिये एक मुहूर्त्त भी भूतों का ऋणी हुए बिना नहीं रहसक्ता। मनुष्यों के प्रत्येक निःश्वास में कितने लक्ष जीव आत्मबलि देते हैं। मनुष्य की तृष्णा की शान्ति के लिये जलान्तर्गत कितने जीव आत्मोत्सर्ग किया करते हैं। यदि मनुष्य निरामिषभोजी भी हो तौ भी उसके खाद्य पदार्थ के प्रत्येक ग्रास में कितने जीवों का नाश होता है। अपि च मनुष्यों के सुख-

सम्पादन के अर्थ भूतों को क्लेश दिये विना तो कोई काम ही नहीं चलता, अब थोड़े ही विचार से समझ में आसकेगा कि भूतों के ऋण से मनुष्य कदापि उऋण नहीं हो सक्ता है । अस्तु यदि भूतयज्ञ द्वारा मनुष्य तत्तद्भूतरक्षक देवताओं की सहायता से उनके सम्वर्द्धनार्थ जो कुछ पुरुषार्थ करेगा सो अवश्य महायज्ञ शब्दवाच्य होने योग्य है ।

जगत्पिता ईश्वर की किन उच्चाधिकार की शक्तियों को देवता कहते हैं सो पहले प्रकाशित करचुके हैं । उन्हीं अन्तर्जगत्सम्बन्धीय सूक्ष्म शक्तिरूप देवताओं की सहायता से कार्य्य करने का अधिक सम्बन्ध इस महायज्ञ में भी रक्खा गया है । मनुष्य के नीचे जितने जीव हैं उनमें से प्रत्येक श्रेणी के जीवों पर एक एक अधिष्ठात्री देवता है । जैसा कि समस्त श्वानों पर एक देवता, समस्त अश्वों पर एक देवता, समस्त हाथियों पर एक देवता, इस तरह से प्रकृति के भिन्न भिन्न विभागों में अलग अलग पशुजाति, पक्षी जाति व कीट पतङ्ग उद्भिज्जादि जाति पर एक एक देवता है । भूतयज्ञ में उन सब देवताओं के नाम पर बलि दीजाती है जिससे उन सब देवता या दैवी शक्तियों के अधीन समस्त पशु पक्षी आदि की तृप्ति होती है । यही भूतयज्ञ का गूढ़ रहस्य है । ऋषि क्या हैं ? देव-देवी क्या हैं ? पितृ क्या हैं ? इनके भेद कितने हैं ? इनके साथ जगत् का सम्बन्ध क्या है ? इत्यादि सब विषय अतिगूढ़ विज्ञान से पूर्ण हैं सो सब विस्तारपूर्व्वक यथायोग्य अध्यायों में वर्णन किया जायगा ।

भूतयज्ञ-साधन में बहुत प्रकार की बलि देखने से यदि शङ्का हो इस कारण कहा जा रहा है कि जीवसृष्टि की विचित्रता ही इसका कारण है । एवं दूसरी शङ्का यह होसक्ती है कि वेद की नाना शाखाओं में नाना असाधारण भेद बलि में क्यों पाये जाते हैं । इसके समाधान में यही कथनीय है कि जहां पदार्थ सूक्ष्म और विज्ञान प्रबल होता है वहां आचार्य्यों के मतों में भेद नहीं होसक्ता, परन्तु जहां पदार्थ स्थूल होजाने के कारण विज्ञान की सूक्ष्मता होजाती है वहां उनके मतों में भेद होना सम्भव है । उदाहरण स्थल पर कहा जासक्ता है कि यदि कोई ज्योतिषी जन्मपत्र देख कर फलित कहना चाहे तो वह कररेखा देखकर फलित कहने से अधिक निश्चय रूप से कह सकेगा । हस्तरेखा में विज्ञान की सूक्ष्मता आजाने के

कारण ज्योतिषियों के मत में भेद होना सम्भव है। इसी वैज्ञानिक कारण के अनुसार वेदपरवर्त्ती नाना शाखाओं के नाना प्रवर्त्तक आचार्य्यों में बलियों के विषय में कुछ मतभेद पाया जाता है। इस शङ्का का समाधान इस प्रकार भी होसक्ता कि ११८० ग्यारह सौ अस्सी वेद की शाखाओं में आचार्य्यों ने अगणित देवताओं को बाँटकर भूतरक्षाकारी सब देवताओं का हिस्सा यथायोग्य रखकर अपनी पूर्ण दृष्टि का परिचय दिया है।

गोग्रासादि-प्रदान करने की विधि भी भूतयज्ञ से सम्बन्ध रखती है। यथा गोभिलगृह्यसूत्र में :—

**अथ बलीन्हरेद्बाह्यतो वान्तर्वासभूमिं कृत्वा।**

केवल भूतयज्ञ की बलि देने से ही मनुष्य-जीवन का परोपकार साधन तथा जीवरक्षारूप धर्म्म का साधन पूर्ण रूप से होजाता है ऐसा न समझा जाय, यथाशक्ति अन्न पानादि द्वारा गोसेवा तथा अन्यान्य जीवों की सेवा करना भी परमावश्यकीय है। और ऐसी जीवगण की अभिभूत सेवा करने की आज्ञा धर्म्मशास्त्र व पुराणादि में बहुधा पाईजाती है। मनुष्य से नीचे के सम्पूर्ण जीवजगत् के साथ एकप्राणता स्थापन और उनकी कल्याणचिन्ता करके आध्यात्मिक उन्नति लाभ और जगत् का कल्याण करते हुए महाप्राणता लाभ ही इस महायज्ञ का उद्देश्य है।

## ( पितृयज्ञ )

पञ्चमहायज्ञों में पितृयज्ञ चतुर्थ स्थानीय है। अर्य्यमादि नित्य पितर और परलोकगामी नैमित्तिक पितरों को पिण्डप्रदानादि द्वारा संवर्द्धित करने से पितृयज्ञ होता है। पितृयज्ञ से अनेक फलों की प्राप्ति होती है। महर्षि अङ्गिराजी ने कहा है कि :—

**"पितृयज्ञादिभिः पितरः"। "स्वास्थ्यवीर्य्यादीनाम्"।**

पितृयज्ञादि के द्वारा पितृगण सम्वर्द्धित होकर संसार में स्वास्थ्य और बल आदि सम्वर्द्धन किया करते हैं।

उन्नत ज्ञानयुक्त मनुष्य का आत्मा जितने उदार भाव को धारण करता जाता है उतना ही मानव भूत भविष्यत् और वर्त्तमान, इन तीनों कालों को एक भाव मे स्थित देखने में समर्थ हुआ करता है। अङ्गिरा. वसिष्ठ आदि

पूज्यपाद आदि पुरुषगण एवं व्यास भरद्वाज आदि पूज्यपाद महर्षिगण की कृपा मानवगण पर अतुलनीय है । यदि वे कृपापूर्व्वक इस प्रकार ज्ञान का विस्तार न करजाते तो मनुष्यगण के मनुष्यत्व-प्राप्ति करने की और कोई भी सम्भावना नहीं थी । विचारशील पुरुषमात्र ही यह स्वीकार करेंगे कि मनुष्यसमाज पर पूज्यपाद महर्षिगण की कृपा अतुलनीय एवं सर्व्वोपरि है । इसी प्रकार से अपने पितृगण के ऋण से भी मनुष्यगण कदापि उत्तीर्ण नहीं होसक्ते । यह माता पिता की सत् प्रकृति का ही कारण है कि जिससे उन्नत ज्ञान प्राप्त करने के उपयोगी उपयुक्त देह मुमुक्षु को प्राप्त होता है । एवं परम्परासम्बन्ध से सब पूर्व्वजों का ऐसा ही कृपा सम्बन्ध अवश्य स्वीकार करने योग्य है । ऐसे परम दयालु एवं परम माननीय पितृगण को स्मरणपूर्व्वक उनकी तृप्ति और सम्मानार्थ अन्नोदक प्रदान करने से पितृयज्ञ का साधन हुआकरता है । अल्पदर्शी मनुष्यगण इस प्रकार के साधनों के विषय में नाना प्रकार की युक्तिशून्य कल्पनाएं किया करते हैं । एवं ऐसी शङ्का करते हैं कि परलोकगामी आत्मा किस प्रकार से स्थूल पदार्थमय दान ग्रहण करने में समर्थ होसक्ते हैं । दार्शनिक विज्ञानद्वारा यह स्वतःसिद्ध है कि स्थूल सूक्ष्म सम्बन्धयुक्त यह विराट् ब्रह्माण्ड वास्तवतः समष्टि व्यष्टि रूपेण एक अद्वैत भाव में स्थित है, इसी कारण सूक्ष्म समष्टिरूपी मनोराज्य का स्थूल व्यष्टिरूपी स्थूल शरीर के साथ एवं स्थूल समष्टि के साथ सूक्ष्म शरीर के व्यष्टिभाव का एकत्व सम्बन्ध सदा माननीय होने के कारण अल्पमति जीवगण के वैसे प्रश्न विचारवान् सूक्ष्मदर्शी पुरुष के निकट उपेक्षा के ही विषय हैं । परलोकगत पितरों को लक्ष्य करके प्रदत्त अन्नादिकों के द्वारा उनकी तृप्ति और प्रेतत्त्वादि से मुक्ति कैसे होसक्ती है, इसका पूर्ण विज्ञान आगे के किसी समुल्लास में वर्णन कियाजायगा । परन्तु पञ्चमहायज्ञ के साधन के विषय में वैसे विचार करने की कुछ आवश्यकता ही नहीं है क्योंकि महायज्ञ साधन का लक्ष्य आत्मोन्नति है । अपि च यज्ञरूपी धर्म्म का मुख्य सम्बन्ध क्रिया सिद्धांश के साथ न होकर केवल अपनी आत्मा के साथ हुआ करता है । विशेषतः पितृयज्ञ साधन करने की विधि पर कुछ थोड़ासा मनन करने पर ही विदित होसकेगा कि इस महायज्ञ के साधन का अति महान् और सार्व्वभौम लक्ष्य है । शास्त्र में कहा है । यथा :-

आब्रह्मभुवनाल्लोका देवर्षिपितृमानवाः ।
तृप्यन्तु पितरः सर्व्वे मातृमातामहादयः ॥
नरकेषु समस्तेषु यातनासु च ये स्थिताः ।
तेषामाप्यायनायैतद्दीयते सलिलं मया ॥

ब्रह्मलोक से लेकर समस्त संसार, देवता, ऋषि, पितर्, मानव, माता और मातामहादि पितर् हमारे किये हुए अनुष्ठान के द्वारा तृप्त हों । समस्त नरक में यातनायुक्त जितने जीव हैं उनके उद्धार के लिये मैं यह जल प्रदान करता हूँ । अतः केवल अपने आत्मीय सम्बन्धयुक्त पितरों की ही पूजा करने की विधि नहीं है, परन्तु परलोक सम्बन्ध से महर्षिगण से लेकर सब प्रकार की आत्मा की तृप्ति के अर्थही इस यज्ञ का विधान कियागया है । ज्ञानराज्य के चालक ऋषि, कर्म्मराज्य के चालक देवता और आधिभौतिक राज्य के चालक पितृगण हैं । अपना शरीर स्वस्थ रहना, आत्मीयों का शरीर स्वस्थ रहना, देशवासियों का शरीर स्वस्थ रहना, जगत् के प्राणिमात्र की आधिभौतिक स्वस्थता, ऋतुओं का ठीक समय पर होना, इत्यादि सब नित्य पितरों का कार्य्य है । अर्य्यमादि नित्यपितर् कहाते हैं और पितृलोक में गये हुए हमारे पूर्व्वज नैमित्तिक पितर् कहाते हैं । इस प्रकार के पितृगण की तृप्ति के अर्थ जगत्कल्याण बुद्धि से जो क्रिया की जायगी वह क्रिया अवश्य महायज्ञ पदवाच्य होगी, इसमें सन्देह ही क्या है ।

विचारशील मनुष्यगण तर्पण व पितृयज्ञ के मन्त्रों पर निरपेक्षरूपेण जितना मनन करेंगे उतना ही जानसकेंगे कि केवल सार्व्वभौम मतयुक्त परार्थभाव, जगत् की सेवा और तृप्ति, एवं उसके साथ ही साथ विश्वजीवन के साथ ऐक्य सम्पादन करने के अर्थ यह यज्ञ कियाजाता है । यही पितृयज्ञ की परम महिमा है ।

## ( नृयज्ञ )

मनुष्यजीवन के विचार से जिस प्रकार एक मनुष्य समस्त मनुष्य समाज का एक अङ्ग होता है उसी प्रकार यह स्थिर निश्चय है कि मनुष्यजीवन विश्वजीवन का एक अङ्ग है । जिस प्रकार शरीर में से एक अङ्ग को

भी हानि पहुँचजाने से समस्त शरीर विकलाङ्ग कहलाता है, जिस प्रकार शरीर को पूर्ण नीरोग रखने के अर्थ मनुष्यों को स्नानादि नाना कार्य्यों के द्वारा शरीर के प्रत्येक अङ्ग की सेवा करनी परमावश्यक है, जिस प्रकार शरीर के किसी एक अङ्ग में यदि कोई रोग उत्पन्न हो तो समस्त शरीर की शान्ति नष्ट होजाती है, जिस विचारानुसार शरीर का प्रत्येक अङ्ग ही अहं शब्दवाच्य शरीर के अन्तर्गत समझाजाता है, उसी समष्टि व्यष्टि विचारानुसार जीवजगत् के साथ मनुष्यमात्र का एकत्व सम्बन्ध होना स्वतः सिद्ध है। पुनः यदि सृष्टि की विशेषता पर ध्यान दियाजाय और यदि विश्वजीवन से मनुष्यजीवन का तादात्म्य सम्बन्ध-मानाजाय तो यह मानना ही पड़ेगा कि मनुष्यजीवन के साथ मनुष्यमात्र का ही सब से नैकट्य सम्बन्ध है। फलतः मनुष्यत्व धर्म्म प्राप्ति के अर्थ अतिथिसेवारूप नृयज्ञ का साधन करना प्रथम कर्त्तव्य कर्म्म हैं। यदि च सन्न्यासाश्रमधारी मनुष्यों के लिये वेद की यही आज्ञा है कि सब संसार को अपनी आत्मा के समान दर्शन करके समानरूपेण सब की सेवा में रत रहें, किन्तु सर्व्वसाधारण गृहस्थों के लिये केवल अतिथिसेवा ही युक्तियुक्त समझा गया है। अतिथिसेवा के अर्थ धर्म्मशास्त्रों में ऐसी आज्ञा है कि गृहस्थों के लिये परमावश्यक अतिथिसेवा है। गृहस्थ के घर में जब अतिथि आवे तो पाद्य अर्घ्य आदि के द्वारा उनकी पूजा कीजाय और विधिपूर्व्वक सदाचार के साथ अतिथि को अन्न आदिक प्रदान किया जाय। धर्म्मशास्त्रों की ऐसी आज्ञा है कि :—

तृणानि भूमिरुदकं वाक्चतर्थी च सूनृता।
एतान्यपि सतां गेहे नोच्छिद्यन्ते कदाचन॥

आसन के लिये तृण अर्थात् दर्भासन, विश्रामार्थ भूमि, पानार्थ जल और चौथा प्रिय वचन, सद्गृहस्थों के घर में इतनी बातें तो अवश्य होनी चाहियें। इस पञ्चम महायज्ञ का सब से बड़ा प्रमाण यह है कि समस्त पृथिवी भर में जितने मनुष्य समाज हैं और आज जो जो उपधर्म प्रचलित हैं उन सबों के निकट अतिथि-सेवा समानरूप से आदरणीय है। और यह संसार आधिभूत प्रधान होने के कारण अपने शास्त्रों में भी इसी यज्ञ की सर्व्वोपरि आवश्यकता मानी गई है। यदि गृहस्थ दरिद्र से भी अति-

दरिद्र होवे तौ भी कदापि अतिथिसेवा से विरत होना उचित नहीं है। शास्त्रों में कहा है कि:-

अतिथिर्यस्य भग्नाशो गृहात्प्रतिनिवर्त्तते ।
स तस्मै दुष्कृतं दत्त्वा पुण्यमादाय गच्छति ॥

अतिथि असत्कृत हो कर गृहस्थ के घर से लौट जाने पर उस गृहस्थ का पुण्य अपने साथ लेजाया करते हैं। कोई वस्तु अतिथि को भोजन न करा-कर गृहस्थ को कदापि स्वयं भोजन करना उचित नहीं है। अतिथि के प्रसन्न होने पर गृहस्थों को धन आयु यश और स्वर्ग की प्राप्ति हुआ करती है। अतिथि को देवता मानकर आसन, घर, शय्या और पान भोजनानि उनकी योग्यतानुसार प्रदान करना उचित है। फलतः अतिथि को देवता मानकर सेवा करना योग्य है। विश्वजीवन के साथ अपनी आत्मा का एकत्व सं-बन्ध स्थापन करने से मनुष्य मुक्तिपद प्राप्त कर सक्ता है। मनुष्यसमाजभर को अपना रूप देखने से साधक पूर्णाधिकार को प्राप्त कर सक्ता है। श्री-भगवान् वेदव्यासजी ने कहा है कि:-

अयं निजः परो वेति गणना लघुचेतसाम् ।
उदारचरितानान्तु वसुधैव कुटुम्बकम् ॥

यह अपना है और यह पराया है ऐसा भाव लघुचेता मनुष्यों का हुआ करता है। उदारचरित महानुभावों का तो सकल पृथिवी ही कुटुम्बरूप है। मनुष्य इस प्रकार अपने सङ्कोचित अहङ्कार भाव को विस्तृत करते हुए अन्त में अपने को विश्वरूप समझने लगता है तभी मुक्त होता है। प्रथमावस्था में मनुष्य अपने सुख से ही अपनेको सुखी समझता है। तत्पश्चात् क्रमोन्नति में वह अपने स्त्री-मित्रादि को सुखी देख सुखी होता है। सदाचारी धा-र्म्मिकगण आत्मीय परिजनों को सुखी देख प्रसन्न होते हैं। स्वदेश-हितैषी ज्ञान के उन्नत अधिकारिगण अपने स्वदेशवासियों को सुखी देख कृतकृत्य होते हैं। उन्नतात्मा पूर्ण ज्ञानी जीवन्मुक्तगण जगत् के मनुष्य-समाजभर को सुखी देखकर सुखी होते हैं। यही आत्मा की क्रमोन्नति का लक्षण है। अब इस भाव को कार्य्यरूप में परिणत करने में कठिनता यह है कि एक मनुष्य

कदापि संसार भर के सब मनुष्यों की सेवा नहीं कर सक्ता । इसी कठिनता को सुसाध्य करने के लिये विशेष देश व विशेष काल से परिच्छिन्न मनुष्य की पूजा करने को नृयज्ञ कहते हैं । अर्थात् भोजनकाल तक घर पर चाहे किसी जाति वा चाहे किसी धर्म्म का मनुष्य क्यों न आवे वह देवतावत् पूजने योग्य है । यही नृयज्ञ है । हिन्दूशास्त्र में अतिथिसेवा की महिमा सर्व्वोपरि कीर्त्तन की गई है जो आगे बताई जायगी ।

ऊपर कथित महायज्ञ-विज्ञान और उदाहरण रूप से आर्य्यशास्त्रोक्त पञ्च-महायज्ञों में से प्रत्येक का वैज्ञानिक रहस्य जो ऊपर प्रकाशित किया गया, उस पर मनन करने से यज्ञ और महायज्ञ विज्ञान का भेद, महायज्ञ की विशेषता और महायज्ञ साधन के विषय में आध्यात्मिक उन्नति की इच्छा करनेवाले मनुष्यों का कर्त्तव्य यथावत् परिज्ञात होगा । इसी प्रकार से महायज्ञ की महिमा को जानकर अनुष्ठान करने से सब श्रेणी और सब जाति के मनुष्यमात्र ही अपने मनुष्यत्व के पूर्ण पद पर प्रतिष्ठित हो सक्ते हैं, इसमें अणुमात्र सन्देह नहीं ।

प्रथम समुल्लास का सप्तम अध्याय समाप्त हुआ ।

श्री सत्यार्थविवेक का साधारणधर्म्म-वर्णन नामक प्रथम समुल्लास समाप्त हुआ ॥

# द्वितीयसमुल्लास।

## वेद।

अनादि और अपौरुषेय वेद हिन्दू धर्म्म के मूलरूप हैं। वेद के लक्षणों के विषय में कहा गया है कि वेद अपौरुषेय, सर्व्वथा नित्य, स्वतःप्रमाणप्रमित, सल्लक्षणलक्षित, सम्यगनुभवगम्य, अनधिगतार्थगन्ता, संशयविपर्य्ययादि-दोषशून्य, ईश्वरदेवर्षिक्रमादाविर्भूत और धर्म्मार्थकाममोक्षप्रद हैं। इस अध्याय में क्रमशः इन सब लक्षणों का पूर्ण विस्तार किया जायगा।

विद्धातु से वेद शब्द निष्पन्न होने के कारण जिसके द्वारा धर्म्माधर्म्म का तत्त्वज्ञान हो वही वेद पदवाच्य है। वेद ज्ञान का भाण्डार है और सब शास्त्र वेद से ही उत्पन्न हुए हैं। वेद काण्डरूप है और इतर शास्त्र शाखा प्रशाखारूप हैं। वेद प्रधानतः दोप्रकार के हैं। यथाः-कण्ठाग्र और कल्प्य। जिन श्रुतियों का ऋषियों ने प्रत्यक्ष किया था उनको कण्ठाग्र कहते हैं और स्मृति या शिष्टाचार के द्वारा जिनका अनुमान किया जाता है वे कल्प्य श्रुतियें कहलाती हैं। कण्ठाग्र श्रुति मन्त्रभेद के अनुसार त्रिविध है। यथाः-ऋग् यजुः और साम। इनका दूसरा नाम "त्रयी" है। ये ही कण्ठाग्र श्रुतियां अन्य प्रमाण से चतुर्धा विभक्त हैं। यथाः— ऋग् यजुः साम और अथर्व। आजकल की भाषा में जिस प्रकार गद्य पद्य और गीत ये तीन श्रेणी के तीन अङ्ग कथित हैं, उसी प्रकार वेद में भी मिलते हैं। यथाः— प्रायः पद्य में प्रकाशित मन्त्रों का नाम ऋक्, गद्य में प्रकाशित मन्त्रों का नाम यजुः और गेय मन्त्रों का नाम साम है। अथर्व वेद में उक्त तीनों के मिश्रित मन्त्र हैं। वेद विभागकर्त्ताओं के विषय में दो प्रकार की सम्मति मिलती है। पहिली सम्मति यह है कि भगवान् वेदव्यास ने ही वेदों को त्रिधा चतुर्धा विभक्त किया है, परन्तु किसी किसी की सम्मति यह है कि यज्ञक्रियाओं की सुबिधा के लिये अथर्व ऋषि ने वेद विभाग किया था। उन्होंने यज्ञकार्य्य के उपयोगी सूक्तसमूह को वेदत्रय के अन्तर्गत करके अन्यान्य सूक्तों को अलग कर दिया था। प्रथम मत के लोग कहते हैं कि ये ही अवशिष्ट सूक्त अथर्व्व वेद के नामसे प्रकाशित हुए थे। परन्तु द्वितीय

मत के लोग कहते हैं कि अथर्व ऋषि के नाम से ही अथर्व वेद ये संज्ञा हुई है । इस रीति से दो प्रकार की सम्मति है । और इस विषय के प्रमाण भी श्रुति में मिलते हैं । शतपथ में लिखा है किः—

**अग्नेर्वा ऋग्वेदो जायते वायोर्यजुर्वेदः सूर्य्यात्सामवेदः ।**

अग्नि से ऋग्वेद, वायु से यजुर्वेद और सूर्य्य से सामवेद प्राप्त हुए हैं । मनुसंहिता में भी लिखा है कि :—

**ऋचो यजूँषि चान्यानि सामानि विविधानि च ।**
**एष ज्ञेयस्त्रिवृद्वेदो यो वेदैनं स वेदवित् ॥**

ऋग् यजुः और विविध प्रकार साम मन्त्रों को त्रिवृद्वेद कहते हैं । जो इसको जानता है वही वेदवेत्ता है । इसी तरह से वेद के चार भागके विषय में मुण्डकोपनिषद् में प्रमाण है । यथा :—

**तत्राऽपरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः । इत्यादि ।**

ऋक् आदि चार वेद अपरा विद्या है । और भी वाजसनेयि-ब्राह्मणोपनिषद् में कहा है कि :—

**ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासं पुराणं विद्या उपनिषदः इत्यादि ।**

ऋग्वेद यजुर्वेद सामवेद अथर्व्ववेद और इतिहास पुराणादि सब अपरा विद्या है । अतः पृथक् पृथक् प्रमाणभेदानुसार वेद के दो प्रकार के विभाग ही माननीय हैं । इन्हीं निखिल ज्ञानाधार वेदों से समस्त शास्त्रों की उत्पत्ति हुई है ।

ज्ञान नित्य वस्तु है, इस कारण प्रलय के समय भी ज्ञानरूपी वेद ओंकार रूप से नित्य स्थित रहते हैं । श्री भगवान् वेदव्यासजी ने कहा है किः—

**अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा ।**
**आदौ वेदमयी विद्या यतः सर्व्वाः प्रवृत्तयः ॥**

श्री भगवान् के वाक्यरूपी वेद अनादि नाशविहीन व नित्य हैं । वेद ही सृष्टि की प्रथम अवस्था में प्रकाशित आदि विद्या है । इससे ही सकल प्रपञ्च का विस्तार होता है । अतः कुल्लूक भट्टजी ने लिखा है किः—

प्रलयकालेऽपि सूक्ष्मरूपेण परमात्मनि वेदराशिः स्थितः ।

प्रलय के समय में भी परमात्मा में सूक्ष्मरूप से वेद की स्थिति रहती है । श्रीमेधातिथि आचार्य्य जी ने भी लिखा है कि:-

नैव वेदाः प्रलीयन्ते महाप्रलयेऽपि ।

महाप्रलय में भी वेदों का नाश नहीं होता है । वेद मनुष्य के द्वारा प्रणीत नहीं हुए हैं, इस कारण वे अपौरुषेय कहाते हैं । वेद ईश्वरकृत हैं । ज्ञान नित्य और ब्रह्म का स्वरूप है । उसी ज्ञान के विकाशरूप वेद हैं । इसलिये वेदों को श्रीभगवान् के निश्वासरूप से वर्णन किया गया है । यथा वाजसनेयिब्राह्मणोपनिषद् में:-

अस्य महतो भूतस्य निश्वसितमेतद् यदृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणं विद्या उपनिषदः, इत्यादि ।

समस्त वेद निश्वास की रीति से स्वाभाविक रूप से परमात्मा के द्वारा प्रकट हुए हैं । कृष्णयजुर्वेदीय श्वेताश्वतरोपनिषद् में लिखा है कि:-

यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्व्वं
यो वै वेदाँश्च प्रहिणोति तस्मै ।

परमात्मा ने पहले ब्रह्माजी को उत्पन्न करके उनको वेद प्रदान किया ।

अपरञ्च श्रुतौ ।

दिशः श्रोत्रे वाग्विवृताश्च वेदाः ।

उस विराट् परम पुरुष की श्रवणेन्द्रिय दिशा है और वाक्य वेदरूप हैं । श्रीगीताजी में लिखा है कि:-

कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ।

कर्म्म वेद से उत्पन्न हैं और वेद अक्षर परमात्मा से उत्पन्न है । ऋषि लोग वेद के कर्त्ता नहीं, परन्तु द्रष्टामात्र हैं । वेद नित्य वस्तु है । केवल ऋषियों के समाधि-शुद्ध अन्तःकरण में प्रकाश को प्राप्त होते हैं । इसलिये कहा है कि:-

ब्रह्माद्या ऋषिपर्य्यन्ताः स्मारका न तु कारकाः ।

ब्रह्मा से लेकर ऋषिपर्य्यन्त कोई भी वेद के कर्त्ता नहीं हैं, सबही उस के स्मरण करनेवाले हैं । और भी स्मृति में कहा है किः–

युगान्तेऽन्तर्हितान्वेदान् सेतिहासान्महर्षयः ।
लेभिरे तपसा पूर्व्वमनुज्ञाताः स्वयम्भुवा ॥

प्रलयकाल में अन्तर्हित वेदों को सृष्टि के प्रारम्भ में ब्रह्माजी से आज्ञा प्राप्त होकर तपस्या के द्वारा महर्षियों ने प्राप्त किया था । मनुसंहिता में लिखा है किः–

सोऽभिध्याय शरीरात्स्वात्सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥
तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम् ।
तस्मिन् जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्व्वलोकपितामहः ॥

परमात्मा के चित्त में सिसृक्षा उत्पन्न होने पर उन्हों ने कारणवारि में निजशक्तिरूप बीज अर्पण किया । वह बीज स्वर्णवर्ण और सूर्य्य के समान प्रभायुक्त अण्ड के आकार में परिणत होगया । और उसी अण्ड में पितामह ब्रह्माजी उत्पन्न हुए । अतः ब्रह्माजी ही सब से प्रथम प्रकट हुए इसमें कोई सन्देह नहीं है । मुण्डकोपनिषद् में लिखा है किः–

ब्रह्मा देवानां प्रथमः सम्बभूव
विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्य गोप्ता ।

ब्रह्माजी सब देवताओं के पहले उत्पन्न हुए, जो विश्व के बनानेवाले और संसार के रक्षक हैं ।

अपरञ्च श्वेताश्वतरे ।
हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्व्वम् ।

सृष्टि के आदि में ईश्वर ने पहले ब्रह्मा जी को उत्पन्न किया । अतःपर मनुजी ने कहा है कि ब्रह्माजी ने उस अण्ड में स्थित होकर ध्यानबलके द्वारा उसे द्विधा विभक्त करके उर्ध्व अधः समस्त लोक, देव मनुष्यादि और इन्द्रियादि सब की सृष्टि की । कर्म्म-देवता, इन्द्रादि देवता, साध्यनामक

देवता आदि सब को बनाया । तदनन्तर जैसा मनुजी ने लिखा है कि:-

अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम् ।
दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजुःसामलक्षणम् ॥

ब्रह्माजी ने यज्ञक्रिया-सम्पादन के लिये अग्नि वायु और सूर्य्य से यथाक्रम ऋक् यजुः और सामवेद को दोहन किया । इस प्रकार से परमात्मा के निश्वासरूपेण स्वभावतः प्रवाहित वेद ब्रह्माजी के हृदय में स्थित होकर देवता और ऋषियों के समाधि-शुद्ध अन्तःकरण में विकाशभाव को प्राप्त होता हुआ निखिल कल्याण साधन कररहा है ।

वेद की उत्पत्ति के विषय में ईश्वर से लेकर देवता और ऋषि तक का सम्बन्ध देखकर बहुत से मनुष्यों के हृदय में सन्देह होता है । वे कहने लगते हैं कि जब वेद को ऋषियों ने प्रकाश किया है तो वे क्यों नहीं इस के रचयिता कहलावेंगे ? और ऐसा हुआ तो वेद अपौरुषेय किस रीति से होसक्ता है ? क्योंकि वेदसंहिताओं में बहु रचयिता ऋषियों के नाम देखने में आते हैं । दृष्टान्तरूप से ऋग्वेद को लिया जाता है । ऋग्वेद के स्तोत्रसमूह दश मण्डल में विभक्त हैं । उनमें से प्रथम और अन्तिम मण्डल के रचयिता ऋषि बहुत हैं । बाकी आठ मण्डल के रचयिता आठ ऋषियों का नाम पाया जाता है । यथाः-द्वितीय मण्डल के रचयिता गृत्समद्, तृतीय मण्डल के रचयिता विश्वामित्र, चतुर्थ के वामदेव, पञ्चम के अत्रि, षष्ठ के भरद्वाज, सप्तम के वसिष्ठ, अष्टम के कण्व और नवम के रचयिता अङ्गिरा हैं । ऐसे स्पष्टरूप से जब ऋषियों के नाम लिखे हुए हैं तो वेद उन्हींकी रचना है ऐसा क्यों न कहा जाय ? द्वितीयतः एक ही वेद कहीं ईश्वर के श्वास में आगया, कहीं ब्रह्माजी के मुख में आगया, कहीं अग्नि वायु आदि देवताओं में रहा और कहीं ऋषियों के हृदय में प्रकट होगया, इनमें कौनसी बात ठीक है और कौन नहीं ? इस प्रकार हजारों सन्देह आज कल होरहे हैं, इसलिये यथार्थतः वेद-आविर्भाव का तत्त्व प्रकाशित करके समस्त सन्देहों की निवृत्ति कीजाती है ।

सूक्ष्मदृष्टि के साथ विचार करने पर विवेकी पुरुषों को अवश्य मालूम होगा कि परमात्मासे लेकर ऋषि तक के अन्तःकरण में वेदाविर्भाव की

